हालांकि यह अच्छी तरहसे मान लिया गया है कि मौजूदा जमानेमें और भविष्यके लिये भी यह बहुत ही नुकसानदेह है। हर तरहके सर्वनाशक हथियारोंका बनाना और संग्रह करना जारी है, हालांकि दुनिया भरमें यह मान लिया गया है कि उनके इस्तेमालसे मानव जातिका पूरा विनाश हो सकता है। यही बातें साफ-साफ इस विरोधाभासको सामने ला देती हैं। विज्ञान इतनी तेजीसे आगे बढ़ रहा है कि उसे अधिकांश मानव जाति समझ ही नहीं सकती और वह ऐसे मसले पैदा कर रहा है कि जिन्हें हल करनेकी बात तो अलग रही, हम समझनेमें भी असमर्थ हैं। हमारे जमानेकी अन्दरूनी कशमकश और शोर शरापेकी बुनियाद यही है। एक ओर तो, विज्ञान और टेकनालाजीकी इतनी ज्यादा और बेकाबू कर देनेवाली तरक्की और उनके बेइन्तहा नतीजे हैं, और दूसरी ओर खुद तहजीब और इन्सानकी कुछ दिमागी थकान है।

५. मजहब विवेक और अकलमन्दीसे टकरा रहा है। मजहबी अनुशासन और सामाजिक रिवाज मिटते जा रहे हैं, लेकिन उनकी जगह नैतिक और आध्यात्मिक अनुशासन कायम नहीं हो सके हैं। व्यवहारमें मजहबका सम्बन्ध ऐसे मामलोंसे है, जिनका हमारी आजकी जिन्दगीसे कोई ताल्लुक नहीं है। और इस तरह वह एक ऐसा नजरिया अख्तियार कर रहा है, जो हाथीदांत जैसा सिर्फ दिखावटी ही है, या उसका ताल्लुक कुछ ऐसे सामाजिक रिवाजोंसे है, जो हमारे मौजूदा जमानेसे मेल नहीं खाते। दूसरी ओर, विवेक अपने सभी गुणोंके बावजूद, किसी तरह ऊपरसे ही मसलोंको हल करता हुआ मालूम होता है, और अन्दरूनी जड़ोंको खोलकर सामने लानेमें नाकामयाब है। खुद विज्ञान भी एक ऐसी हालतमें पहुँच गया है, जहां नई-नई संभावनायें और रहस्य सामने आ गये हैं। लगता है, मानों, तत्त्व ताकत और भावना एक दूसरेसे टकरा उठेंगी।

६. पुराने जमानेमें जिन्दगी ज्यादा सीधी-सादी और प्रकृतिके ज्यादा करीब थी। अब यह बराबर इतनी ज्यादा पेचीदा और तेजरफ्तार हो रही है कि मुड़कर एक बार सोचने या सवाल करनेका कोई मौका नहीं रह गया है। वैज्ञानिक विकासोंने जरूरतसे इतनी ज्यादा शक्ति और ताकत पैदा कर दी है कि उसका इस्तेमाल गलत कामोंके लिए होने लगा है।

७. जिस सवालने युगों पहले आदम जातिको परेशान कर रखा था, वह आज भी हमारे सामने है। वह सवाल यह है कि इस जिन्दगीके मायने क्या हैं? अगर मजहब और आस्थाके पुराने दिन आजके सवालोंको हल नहीं कर सकते, या उनका जवाब नहीं दे पाते तो वे हमारे लिये नाकाफी हैं। एक तब्दील होती हुई दुनियामें इन तब्दीलियों और वाकयातके मुताबिक जिन्दगीमें भी लगातार रद्दो-बदल होने चाहिए। इस तरहके बैठ-विठावकी कमीकी वजहसे भी कशमकश और झगड़े पैदा होते हैं।

८. जाहिर है पुरानी तहजीबें आज दुनियाके लिए नाकाफी साबित हो रही हैं। हालांकि उनमें काफी-कुछ सिफतें मौजूद हैं। अपनी तमाम नाकामयाबियोंके बावजूद नई पश्चिमी तहजीब भी कम, और यहां तक कि अपनी एटमी बमोंकी मददसे भी, जरूरतके मुताबिक काफी नहीं मालूम होती। इसलिए, यह ख्याल पैदा होता जा रहा है कि हमारी तहजीबमें ही कोई कमी है। दरअसल, हमारे मसले सभी तहजीबके ही मसले हैं। मजहबने नैतिक और आध्यात्मिक अनुशासन और शिष्टतायें दीं। उसने सामाजिक रीति-रिवाजों और दकियानूसी अन्धविश्वासोंको कायम रखनेकी कोशिश की। दरअसल, उन अन्धविश्वासों और सामाजिक रिवाजोंने मजहबके असली रूपको छा लिया, और ढक लिया। फिर, सच्चाईकी रोशनी शुरू हुई और मुगालते हटे। सच्चाईकी या गैर-मुगालतेकी इस शुरूआतमें साम्यवाद आया और उसने इन्सानको एक किस्मकी आस्था और कुछ शिष्टता दी। कुछ हद तक इससे एक खाली जगह भरी। कुछ हद तक इसे इन्सानकी जिन्दगीमें कुछ ठोस बातें ला देनेमें कामयाबी मिली। लेकिन

अपनी ऊपरी कामयाबीके बावजूद, यह नाकामयाब रहा — कुछ अपनी कड़ाईकी वजहसे, लेकिन ज्यादातर इसलिए कि उसमें इन्सानके स्वभावकी बुनियादी जरूरतोंकी उपेक्षा की गई। साम्यवादकी विचारधारामें पूंजीवादी समाजके विरोधाभासोंकी चर्चा है, और इस विश्लेषणमें काफी कुछ सच्चाई भी है। लेकिन हैरतकी बात तो यह है कि हमें साम्यवादके कठोर ढांचेके भीतर भी विरोधाभास बढ़ते हुए नजर आ रहे हैं। इसमें व्यक्तिगत आजादीको दबाया जाता है, जिससे जबरदस्त प्रतिक्रियायें पैदा होती हैं। इसमें न सिर्फ जिन्दगीके नैतिक और आध्यात्मिक पहलुओंकी उपेक्षा की गई है, जो कि इन्सानकी जिन्दगीके लिए बुनियादी बातें हैं। बल्कि मानवीय व्यवहारको प्रमाणों और मान्यताओंसे महरूम भी किया गया है। सबसे तकलीफदेह बात तो यह है कि इसकी आस्था हिंसामें है और इसका यह दुर्भाग्यपूर्ण नाता मानव-प्राणियोंमें कुछ बुरी प्रवृत्तिको बढ़ावा देता है।

९. मैं सोवियेत संघकी कई कामयाबियोंकी तारीफ करता हूं, और उनके लिए मेरे दिलमें बहुत जगह है। उन बड़ी कामयाबियोंमें एक यह है कि वहां बच्चों और जनसाधारणको काफी महत्त्व दिया जाता है। उनकी तालीम और स्वास्थ्यकी प्रणाली शायद दुनियामें सबसे अच्छी है। लेकिन यह कहा जाता है, और ठीक कहा जाता है, कि वहां व्यक्तिकी आजादीको दबाया जाता है। लेकिन, फिर भी, यह मानना पड़ेगा कि खुद तालीमका प्रसार अपने सभी रूपोंमें आजादी देनेवाली एक जबरदस्त ताकत है, और जाहिर है कि आखिरमें चलकर यह ताकत आजादीका दमन नहीं सहेगी। साम्यवादी प्रणालीका यह एक दूसरा विरोधाभास है। दुर्भाग्यवश, साम्यवाद हिंसाकी आवश्यकतासे बंध गया है। इस वजहसे उसने दुनियाके सामने जो आदर्श रखा, वह दोषपूर्ण हो गया। साधनोंने लक्ष्योंको खराब कर दिया। हमारे सामने गलत साधनों और तरीकोंके असरका स्पष्ट सबूत है।

१०. साम्यवाद पूंजीवादी समाज पर आरोप लगाता है कि वह हिंसा और वर्ग-संघर्ष पर आधारित है। मेरा खयाल है कि यह बुनियादी तौर पर सही है, हालांकि यह पूंजीवादी ढांचा भी लोकतन्त्रीय और दूसरी ताकतोंकी वजहसे तब्दील हो चुका है, और लगातार तब्दील होता जा रहा है। फिर भी यह सच है कि उसमें वर्ग-संघर्ष और असमानताएं पाई जाती हैं। सवाल यह है कि इससे कैसे एक वर्गहीन समाज बनाया जाय, जिसमें सभीको बराबर मौके हासिल हों। क्या यह मकसद हिंसाके तरीकोंसे हासिल होगा, या ये तब्दीलियां शांतिपूर्ण तरीकोंके जरिये मुमकिन हो सकती हैं? इसमें शककी तनिक भी गुंजाइश नहीं है कि साम्यवाद और हिंसाके नजरियेमें मजबूत गठजोड़ है। अगर आम तौर पर वह शारीरिक हिंसा नहीं करता तो भी कमसे कम उसकी जबान तो हिंसाकी है ही। उसके विचार हिंसक हैं। उसे समझा-बुझाकर, राजी करके, या अमनके लोकतन्त्रीय तरीकोंके जरिये तब्दीली लानेमें विश्वास नहीं है, बल्कि वह दबा-धमका कर, विनाश करके, तब्दीली लानेमें विश्वास करता है। फासिस्टवाद भद्देसे भद्दे किस्मके हिंसा और घृणाके तरीकों, और उनके सभी बुरे पहलुओंमें विश्वास करता है। लेकिन, साथ ही साथ, उसका कोई ऐसा आदर्श नहीं है कि जिसे स्वीकार किया जा सके।

११. गांधीजीने हमें जो अमनका नजरिया दिया है, उसके यह एकदम खिलाफ है। कम्युनिस्ट और कम्युनिस्ट-विरोधी, दोनों ही यह सोचते हैं कि किसी सिद्धान्तको हिंसक भाषाके जरिये या उन लोगोंको, जो कि उसे मंजूर नहीं करते, बुरा-भला कहकर ही मजबूतीसे सुरक्षित रखा जा सकता है। इन दोनों तरहके लोगोंके लिए कोई छाया या आश्रय नहीं है, सिर्फ काला और सफेद रंग है। दरअसल, यह वही नजरिया है जो कुछ मजहबोंके आस्थाहीन पहलुओंमें पहले पाया जाता था। यह सहनशीलता या इस विचारधाराका कि शायद दूसरे लोग भी कुछ सच कहते हों, नजरिया नहीं है। जहां तक मेरा ताल्लुक

है, मुझे यह नजरिया एकदम अवैज्ञानिक, अनुचित और असभ्य मालूम होता है, चाहे उसे मजहबके या आर्थिक सिद्धान्तके या किसी और चीजके क्षेत्रमें लागू किया जाय। मैं सहनशीलताके पुराने सीधे-सादे नजरियेको, उसके मजहबी पहलूके बावजूद भी तरजीह देता हूं। लेकिन, इसके बारेमें चाहे हमारे खयाल जो भी हों, हम आजकी दुनियाके एक ऐसे स्थल पर पहुंच गये हैं, जहां जनताके किसी भी बड़े वर्ग पर जबरदस्ती विचार लादनेकी कोशिश आखिरमें चलकर नाकामयाब होकर ही रहेगी। इससे आजके हालातमें लड़ाई और बेइन्तहा बरबादी होगी। किसीके लिए भी जीत या फतह नहीं होगी। हर आदमीके लिए हारही हार होगी। यह बात तो अलग रही, हमने पिछले दो-एक वर्षोंमें देखा है कि बड़ी-बड़ी ताकतोंके लिए भी अब उन क्षेत्रों पर औपनिवेशिक नियन्त्रण लागू करना आसान नहीं रह गया है, जिन्होंने अभी हालमें आजादी हासिल कर ली है। १९५६ में स्वेजकी घटनाने इसे साबित कर दिया है। फिर हंगरीमें जो कुछ हुआ उसने भी साफ-साफ दिखला दिया कि राष्ट्रीय आजादीकी इच्छा किसी भी विचारधारासे ज्यादा मजबूत है, और आखिरमें चलकर इसे दबाना या उसका दमन करना बिलकुल नामुमकिन है। हंगरीमें जो कुछ हुआ, साम्यवाद या असाम्यवादके बीच संघर्ष या कशमकश न था। बुनियादी तौर पर वह राष्ट्रीयताका प्रदर्शन था, जो कि विदेशी नियंत्रणसे आजाद होनेकी कोशिश कर रही थी।

१२. चुनांचे, आज हिंसासे किसी बड़े सवालको हल कर लेना कतई मुमकिन नहीं है, क्योंकि हिंसा बेहद भयानक और विनाशक हो गई है। इस सवालके नैतिक पहलूको अब व्यावहारिक पहलूने और भी बल दिया है।

१३. अगर हमारे स्वप्नोंका समाज बड़ी हिंसासे स्थापित नहीं हो सकता, तो क्या छोटे पैमानेकी हिंसासे काम चल सकेगा? हरगिज नहीं — कुछ तो इसलिए कि उससें खुद बड़े पैमानेकी हिंसाका जन्म होगा और कुछ इसलिए कि वह संघर्ष और विनाशका माहौल पैदा करती है। यह सोचना गलत है कि संघर्षोंसे समाजकी प्रगतिशील ताकतें जरूर कामयाब होंगी। जर्मनीमें हिटलरने कम्युनिस्ट पार्टी और सोशल डेमोक्रेटिक पार्टी, दोनोंको ही, उखाड़ फेंका था। यही बात दूसरे मुल्कोंमें भी हो सकती है। और भारतमें तो हिंसाकी बात करना खास तौर पर खतरनाक है, क्योंकि इसमें बुनियादी तौर पर विनाशक भावनाएं छिपी हुई हैं। हम लोगोंमें अलगाव और फूट पैदा करनेवाली इतनी ज्यादा प्रवृत्तियां काम कर रही हैं कि अब हम और ज्यादा जोखिम उठानेके लिए तैयार नहीं। लेकिन यह सभी तुलनात्मक दृष्टिसे कम महत्त्वपूर्ण पहलू है। यकीनन बुनियादी बात यह है कि गलत साधनोंसे कभी भी सही नतीजे हासिल नहीं हो सकते, और यह कोई मजहबी सिद्धान्त नहीं है, बल्कि एक व्यावहारिक धारणा है।

१४. हममें से कुछ लोग इस सामान्य पृष्ठभूमि पर, और खास तौर पर भारतके हालात पर विचार करते रहे हैं। अकसर यह कहा गया है कि भारतमें एक तरहकी निराशा और नाउम्मेदीकी भावना फैली हुई है और कहीं भी पुराना जोश-खरोश दिखलाई नहीं पड़ता, जबकि हमारे लिए उत्साह, जोश-खरोश और मेहनत करनेकी सबसे ज्यादा जरूरत है। लेकिन सिर्फ हमारे ही मुल्कमें ऐसी बात नहीं है। दरअसल, एक मायनेमें, यह दुनिया भरमें पाई जाती है। मेरे एक पुराने और प्रतिष्ठित साथी* ने कहा कि यह हालत इसलिए पैदा हो गई है कि हमारे पास कोई जीवन-दर्शन नहीं है। दरअसल, सारी दुनिया ही एक दार्शनिक नजरियेके अभावसे पीड़ित है। अपने देशको भौतिक दृष्टिसे खुशहाल बनानेकी कोशिशमें हमने मानवीय स्वभावके आध्यात्मिक तत्त्व पर कोई ध्यान नहीं दिया है। चुनांचे, व्यक्ति और राष्ट्रको उद्देश्यकी भावना, जिन्दगीका और अगर जरूरत

---

* देखिये, 'आर्थिक-समीक्षा' के ५ अगस्त, १९५८ के अंकमें प्रकाशित डा० सम्पूर्णानन्दका लेख 'कांग्रेसकी विचारधारा और कार्यक्रम'।

हो, तो मृत्युका भी लक्ष्य, देनेके मकसदसे हमें एक प्रकारके नये जीवन-दर्शनका पुनर्निर्माण करना होगा, और एक व्यापक अर्थमें चिन्तन-मननके लिए एक आध्यात्मिक पृष्ठभूमि प्रदान करनी होगी। हम कल्याणकारी राज्य, लोकतंत्र और समाजवादकी बातें करते हैं। यह सभी अच्छी धारणायें हैं, लेकिन उनके माने साफ और स्पष्ट नहीं हैं। तो, यह दलील पेश की गई। और फिर, सवाल उठा कि हमारा भी आखिरी मकसद क्या होना चाहिये। लोकतन्त्र और समाजवाद किसी लक्ष्यके साधन हैं, खुद लक्ष्य नहीं हैं। हम समाजके कल्याणकी बात करते हैं। क्या यह समाजमें रहनेवाले व्यक्तियोंसे अलग और उनके कल्याणको ढक देनेवाली चीज है? अगर समाजके लिए कल्याणकारी चीजोंके लिए व्यक्तिकी उपेक्षा की जाय और उसके हितोंका बलिदान किया जाय तो क्या इस मकसदको अच्छा कहा जायगा?

१५. यह मान लिया गया कि व्यक्तिका बलिदान नहीं होना चाहिये, और दरअसल, वह असली सामाजिक तरक्की उसी हालतमें हासिल होगी, जब व्यक्तिको विकसित होनेका मौका दिया जायगा। बशर्ते कि व्यक्ति एक चुना हुआ पृथक वर्ग न हो, बल्कि समूचे समाजका प्रतिनिधित्व करता हो। चुनांचे असली कसौटी यह होनी चाहिये कि कोई भी राजनीतिक या सामाजिक सिद्धान्त व्यक्तिको अपने स्वार्थके निम्न स्तरसे ऊपर उठनेमें कहां तक मदद देता है, ताकि वह सभी लोगोंकी भलाईके रूपमें सोच सके। जिन्दगीका नियम प्रतिस्पर्धा या संचय-वृत्ति पर नहीं, बल्कि सहकारिता पर आधारित होना चाहिए जिसके भीतर हर इकाईकी भलाई, सबकी भलाईमें योग देती हो। ऐसे समाजमें फर्जों पर जोर होगा, हकों पर नहीं। फर्ज अदा करने पर अपने आप हक मिलने लगेंगे। हमें तालीमको एक नई दिशा देनी होगी और एक नये किस्मकी मानवताका निर्माण करना होगा।

१६. इस तर्कसे हम पुरानी वेदान्ती धारणा पर पहुंचे कि ठोस वस्तुमें हर जड़ या चेतन वस्तुका एक निश्चित स्थान है; कि हर तत्त्वमें वह रोशनी मौजूद है, जिसे दैवी प्रेरणा या बुनियादी शक्ति या जीवनशक्ति कहा जा सकता है, जो सारी सृष्टिमें व्याप्त है। इससे हम सूक्ष्म भावनाओंके क्षेत्रमें पहुंच जाते हैं, जो हमें जिन्दगीके उन व्यावहारिक मसलोंसे दूर खींच ले जाती है, जिनका हमें मुकाबला करना है। मेरा ख्याल है कि अगर किसी भी विचारधाराका अनुगमन किया जाय, तो हम कुछ न कुछ हद तक मनोवैज्ञानिक क्षेत्रोंमें पहुंच ही जाते हैं। यहां तक कि आजका विज्ञान भी ऐसे किनारे पर पहुंच गया है, जहां सभी तरहकी अविश्वसनीय और अचिन्तनीय बातोंका अस्तित्व है। मैं इन भावात्मक पहलुओंकी चर्चा करना नहीं चाहता, लेकिन खुद यह दलील बतलाती है कि किस तरह हमारा दिमाग भौतिक दुनियाकी नींवमें पड़े हुए बुनियादी तत्त्वोंको ढूंढ रहा है। अगर हम जीवनसिद्धांतकी इस सर्वव्यापी धारणामें सचमुच यकीन रखते हैं तो इससे हमें जाति, फिरका और वर्गकी हमारी कुछ संकुचित सीमाओंसे छुटकारा पानेमें मदद मिल सकती है और हम जिन्दगीके मसलों पर अपने नजरिये समझने और अधिक सहनशील होनेमें सफल हो सकेंगे।

१७. लेकिन जाहिर है कि इससे हमारे मौजूदा मसले हल नहीं होते। और एक मानेमें, हम जहांके तहां खड़े रह जाते हैं। भारतमें हम कल्याणकारी राज्य और समाजवादकी बात करते हैं। एक दृष्टिसे हर देश, चाहे वह पूंजीवादी हो, समाजवादी हो या साम्यवादी हो, कल्याणकारी राज्यके आदर्शको स्वीकार करता है। कमसे कम कुछ देशोंमें तो पूंजीवादने इस सामाजिक कल्याणको काफी हद तक हासिल कर लिया है। हालांकि उसे खुद अपने मसले हल करनेमें कामयाबी नहीं मिली है, और लगता है कि जैसे उसमें किसी बुनियादी चीजकी कमी हो। इसमें सन्देहकी गुंजाइश नहीं है कि पूंजीवादसे जुड़े हुए लोकतंत्रने उसकी कितनी ही बुराइयोंको कम कर दिया, और दरअसल, वह वही नहीं रह गया है जोकि दो-एक पीढ़ियों पहले था। औद्योगिक दृष्टिसे विकसित

देशोंमें आर्थिक विकासकी एक सतत और मजबूतीसे आगे बढ़नेकी प्रवृत्ति रही है। विश्व महायुद्धोंके कारण जो भयानक नुकसान हुए, उनसे भी इस प्रवृत्तिमें कोई रुकावट पैदा नहीं हुई है। कमसे कम इन विकसित देशोंके मामलोंमें तो यह बिलकुल सही है। इसके अलावा, यह आर्थिक विकास सभी वर्गोंमें फैला हुआ है, हालांकि उनमें मात्राओंका अन्तर है। लेकिन यह बात उन देशों पर लागू नहीं होती, जो औद्योगिक दृष्टिसे आगे नहीं बढ़े हैं। सच तो यह है कि इन देशोंमें विकासकी कशमकश बहुत कठिन है और कभी कभी तो कोशिशोंके बावजूद, आर्थिक असमानताएं सिर्फ कायम रही हैं, बल्कि और भी बुरी होने लगी है। सामान्य तौर पर यह कहा जाता है कि अगर बिना किसी रुकावटके पूंजीवादी समाजकी ताकतोंको सक्रिय छोड़ दिया जाय तो वे सम्पन्नकी लोगोंको ज्यादा सम्पन्न और विपन्न लोगोंको ज्यादा विपन्न बनाने लगती हैं। चुनांचें, उनके बीचकी खाई और चौड़ी हो जाती है। यह बात न सिर्फ देशों पर, बल्कि देशोंके भीतर भिन्न-भिन्न वर्गों, मजहबों और समूहों पर भी लागू होती है। लेकिन इन सामान्य प्रवृत्तियोंके रास्तेमें भी मुख्तलिफ लोकतन्त्रीय प्रतिक्रियाएँ दखलन्दाजी करती हैं। इसलिये, स्वयं पूंजीवादने भी कुछ समाजवादी विशेषताओंको विकसित किया, हालांकि उसके खास खास पहलू कायम हैं।

१८. बेशक, समाजवाद जानबूझकर सामान्य प्रक्रियाओंमें हस्तक्षेप करना चाहता है, और इस तरह न सिर्फ उत्पादक शक्तिओंको बढ़ाता है, बल्कि असमानताएं भी कम करता है। लेकिन यह समाजवाद है क्या चीज? इसका ठीक-ठीक जवाब देना मुश्किल है और इसकी बेइन्तहा व्याख्याएं की गई हैं। शायद कुछ लोग मोटे तौर पर समाजवादको ऐसी चीज समझते हैं, जिससे भलाई होती है और जिसका मकसद समानता पैदा करना है। लेकिन इससे हम बहुत आगे नहीं बढ़ते। बुनियादी तौर पर, समाजवादका नजरिया पूंजीवादी नजरियेसे मुख्तलिफ चीज है। हालांकि मेरा ख्याल है कि उनके बीचकी चौड़ी खाई इस वजहसे कम होने लगती है कि समाजवादके कितने ही आदर्श पूंजीवादी ढांचेमें भी शामिल होते जा रहे हैं। आखिर, समाजवाद सिर्फ जिन्दगीका तरीका नहीं है, बल्कि सामाजिक और आर्थिक मसलोंके मामलोंमें एक निश्चित वैज्ञानिक नजरिया है। अगर समाजवाद किसी पिछड़े और अर्द्ध-विकसित देश पर लागू किया जाय, तो उसकी वजहसे अचानक कोई तरक्की नहीं होती, और उसका पिछड़ापन नहीं कम होता। सच तो यह है कि उस हालतमें हमारा समाजवाद पिछड़ा हुआ और गरीबीमें मुबतला समाजवाद होता है।

१९. दुर्भाग्यवश, साम्यवादके कितने ही राजनीतिक पहलुओंने हमारे समाजवाद संबंधी दृष्टिकोणको खराब कर दिया है। यही नहीं, साम्यवादने जद्दोजेहदका जो तरीका अख्तियार किया है, उसमें हिंसाको प्रमुख भूमिका प्रदान की गई है। चुनांचे, समाजवाद पर इन राजनीतिक तत्त्वों या हिंसाकी अपरिहार्यतासे पृथक रूपमें विचार करना चाहिए। इससे हमें यह सबक मिलता है कि किसी समाजके सामाजिक, राजनीतिक और बौद्धिक जीवनका सामान्य स्वरूप उसके उत्पादक साधनों द्वारा अनुशासित होता है। जिस तरह उत्पादक साधन तब्दीली और विकसित होते हैं, उसी तरह समाजका जीवन और चिन्तन तब्दील होता रहता है।

२०. साम्राज्यवाद और उपनिवेशवादने प्रगतिशील सामाजिक शक्तियोंको दबाया और इस समय भी दबा रहे हैं। इसका स्वभाव ही ऐसा है कि यह कुछ अधिकारयुक्त वर्गों या तबकोंका पक्ष लेता है, क्योंकि यह सामाजिक और आर्थिक स्थितिको यथावत कायम रखनेमें दिलचस्पी रखता है। आजादी पा लेनेके बाद भी कोई दल दूसरे मुल्कों पर आर्थिक दृष्टिसे आश्रित रह सकता है, लेकिन इस तरहकी चीजको मुलम्मेके साथ यह कहा जाता है कि उनके बीच सांस्कृतिक और आर्थिक संबंध है।

२१. हम कभी-कभी गांवकी आत्म-निर्भरताकी बात भी करते हैं। इस सवालको विकेन्द्रीकरणके विचारसे संयुक्त कर देना ठीक नहीं है, हालांकि यह उसका अंग हो सकता है। मेरा खयाल है कि यद्यपि अधिकसे अधिक सीमा तक विकेन्द्रीकरण वांछनीय है, लेकिन अगर उसकी वजहसे हम उत्पादनके पुराने और रूढ़िवादी तरीकोंसे ही चिपके रह जायें, तो उसका साफ-साफ मतलब यह होगा कि हम उन आधुनिक तरीकोंका इस्तेमाल नहीं करते, जिनसे पश्चिमके कुछ देशोंमें जबर्दस्त भौतिक विकास हुआ है। मतलब यह कि हम गरीबके गरीब बने रह जाते हैं। यही नहीं, बल्कि हम बढ़ती हुई आबादीके दबावमें पड़कर और भी ज्यादा गरीब हो जाते हैं। सिवाय इसके कि हम शक्तिके नये साधनोंका प्रयोग करें, जो हमें विज्ञानसे हासिल हुए हैं, गरीबीके इस दुश्चक्रसे बाहर आनेका मुझे कोई रास्ता नहीं दिखलाई देता। गरीब होनेकी वजहसे हमारे पास इतनी पूंजी नहीं बची है कि हम उसका विनियोजन कर सकें। चुनांचे, हम लगातार गरीबीमें डूबते जा रहे हैं।

२२. हमें शक्ति और आधुनिक तरीकों कर नये नये साधनोंसे फायदा उठाकर इस बाधाको पार करना है। लेकिन ऐसा करनेमें हमें बुनियादी मानव-तत्त्वको, और इस बातको हरगिज नहीं भुला देना चाहिए कि हमारा मकसद व्यक्तिका विकास करना है और असमानताको कम करना है। हमें जिन्दगीके नैतिक और आध्यात्मिक पहलुओंको नहीं भूलना चाहिए, जो कि अन्ततः संस्कृति और सभ्यताकी बुनियाद हैं और जिन्होंने जिन्दगीको सार्थकता प्रदान की है।

२३. याद रखना होगा कि समाजवादी या पूंजीवादी तरीकोंमें ही कोई ऐसा जादू नहीं है, कि उसे अपना लेने पर अचानक गरीबी खत्म हो जाती है और खुशहाली बढ़ जाती है। खुशहालीका एकमात्र रास्ता कठिन श्रम है – राष्ट्रकी उत्पादकतामें वृद्धि और उसके उत्पादनके वाजिब बटवारेकी व्यवस्था है। यह सारी प्रक्रिया लंबी और मुश्किल है। एक ऐसे मुल्कमें, जिसका विकास बहुत ही कम हुआ है, पूंजीवादी तरीके से कोई मकसद हासिल करना मुश्किल है। सिर्फ समाजवादी तरीके पर आयोजित नजरिया अख्तियार करके ही हम मजबूत और लगातार तरक्कीके रास्ते पर चल सकते हैं, हालांकि उसमें भी काफी समय लगेगा। जब यह प्रक्रिया चालू हो जायगी, तो उसके दौरान हमारी जिन्दगी और हमारे चिन्तनका ढांचा धीरे-धीरे तब्दील होता जायगा।

२४. इसके लिए आयोजन बहुत जरूरी है, क्योंकि ऐसा न होने पर हमारे सीमित साधनोंकी काफी बरबादी होगी। आयोजनका मतलब परियोजनाओं और स्कीमोंको इकट्ठा कर देना नहीं, बल्की तरक्कीकी बुनियाद और प्रगतिको दृढ़तर बनाना है, ताकि हर पहलूसे समाज आगे बढ़े। भारतके कितने ही बड़े-बड़े इलाकोंमें, अत्यधिक गरीबीकी भयंकर समस्या है, हालांकि सामान्य गरीबी कुछ हद तक सारे मुल्कमें पायी जाती है। हमारे सामने हमेशा एक मुश्किल चुनाव करनेका मसला है। सोचना है कि क्या हम कुछ चुने-चुनाए और सुविधाप्राप्त क्षेत्रोंमें उत्पादन बढ़ाने पर ही अपने प्रयासोंको केन्द्रित करें और इस समय गरीब इलाकोंको छोड़ दें, या साथ-साथ गरीब इलाकोंको भी विकसित करते चलें, ताकि मुख्तलिफ प्रदेशोंके बीच किसी तरहकी असमानता न रहे या कम होती जाय। हमें इन दोनोंके बीचका एक रास्ता निकाल लेना है और एक समन्वित राष्ट्रीय योजना तैयार करनी है। वह राष्ट्रीय योजना किसी भी हालतमें अलोचशील नहीं होनी चाहिए। किसी रूढ़ि पर उसे आधारित करना ठीक नहीं, बल्कि उसका निर्माण मौजूदा तथ्यों और स्थितियोंको ध्यानमें रख कर ही

होना चाहिए। मेरा खयाल है कि उसे कई क्षेत्रोंमें निजी उद्योगोंको भी बढ़ावा देना चाहिए, खास तौर पर आजके भारतमें, हालांकि यह निजी उद्योग भी, अनिवार्य रूपसे राष्ट्रीय योजनाके अनुकूल होना चाहिए और उस पर उतनी रोकथाम अवश्य होनी चाहिये, जितनी जरूरी हो।

२५. भूमि-सुधारोंका एक खास महत्त्व है, क्योंकि इनके बगैर खास तौर पर भारत जैसे ऊंचे घनत्व-वाले देशमें, खेतीकी उत्पादकतामें कोई बड़ा सुधार नहीं हो सकता। लेकिन भूमि-सुधारोंका असली मकसद इससे भी ज्यादा गहरा है। इनका उद्देश्य एक स्थिर समाजके पुराने वर्गीय ढांचेको भंग करके उसे नया रूप देना है।

२६. हम सामाजिक सुरक्षा चाहते हैं, लेकिन हमें यह मंजूर करना होगा कि सामाजिक सुरक्षा सिर्फ उसी हालतमें आती है, जब कुछ हद तक विकास हो चुका हो। नहीं तो, न तो हम विकास ही कर सकते हैं, और न हमें सामाजिक सुरक्षा ही हासिल हो सकती है।

२७. जाहिर है कि आखिरमें चलकर मानव-प्राणियोंकी क्षमता और गुणोंका ही महत्त्व है। मनुष्य ही किसी राष्ट्रकी सम्पदा और उसकी सांस्कृतिक उन्नतिका निर्माता है। चुनांचे, तालीम और स्वास्थ्यका महत्त्व बहुत अधिक है, ताकि मानव प्राणियोंमे वह गुण उत्पन्न किया जा सके। इस मामलेमें भी साधनोंकी कमीसे हमारे सामने कठिनाइयां हैं, लेकिन फिर भी, हमें हमेशा याद रखना है कि सिर्फ सही किस्मकी तालीम और अच्छे स्वास्थ्यसे ही किसी देशके आर्थिक, सांस्कृतिक और आध्यात्मिक उत्थानकी बुनियादका निर्माण होता है।

२८. इस प्रकार, राष्ट्रीय आयोजनका उद्देश्य, अल्पकालीन और दीर्घकालीन, दोनों ही होता है। दीर्घकालीन उद्देश्य हमारे सम्मुख सच्ची तस्वीर पेश करता है। उसके बगैर, अल्पकालीन आयोजन बिलकुल फिजूल होता है, और हम ऐसी जगह पहुंच जाते हैं जहां अंधेरा ही अंधेरा होता है। इसलिए आयोजन हमेशा पूर्वकल्पित आयोजन होगा और उसके समक्ष वे सभी भौतिक मकसद होंगे, जिनके लिए इस समय हम प्रयत्नशील हैं। दूसरे शब्दोंमें, यह एक भौतिक आयोजन होगा, हालांकि वित्तीय साधनों और आर्थिक दशाओंसे वह जाहिर तौर पर सीमित है।

२९. इस समय भारतके सामने जो मसले पेश हैं, वे कुछ हद तक दूसरे देशोंमें भी मौजूद हैं। लेकिन इससे भी ज्यादा अहम बात यह है कि उन देशोंमें कुछ ऐसी नई समस्याएं भी हैं, जो अपना सानी नहीं रखती या इतिहासमें उनका पहले कोई दृष्टांत नहीं मिलता। औद्योगिक दृष्टिसे विकसित देशोंमें भूत-कालमें जो कुछ हुआ है, वह हमारे लिए आजकी स्थितिमें कुछ विशेष महत्त्व नहीं रखता। दरअसल, आज जो देश विकसित हैं, वे भूतकालमें भी आजके भारतकी अपेक्षा अच्छी हालतमें थे। औद्योगीकरण शुरू होनेके पहले भी उनकी प्रति व्यक्ति आय भारतसे ज्यादा थी। इसलिए, पश्चिमी अर्थशास्त्र उपयोगी होनेके बावजूद, हमारी आजकी समस्याओंकी दृष्टिसे बहुत कम महत्त्व रखता है। यही बात मार्क्सवादी अर्थशास्त्र पर भी लागू होती है, क्योंकि आर्थिक प्रवृत्तिओं पर उससे काफी रोशनी पड़ती है। फिर भी, वे आज के लिए पुराने ही हैं। चुनांचें, हमें दूसरोंकी मिसालोंसे फायदा उठाते हुए खुद अपने तरीकेसे सोचना है और ऐसे रास्ते निकालने हैं जो खुद हमारे हालातके लिए उपयुक्त हो।

३०. अपने मसलोंके इन आर्थिक पहलूओं पर विचार करते हुए हमें हमेशा अमनके साधनोंके बुनियादी नजरियेको याद रखना होगा, और शायद हमें पुराने जीवन दर्शनके वेदान्ती आदर्शको भी दृष्टिगत रखना पड़े, जो कि, दरअसल, उन सभी चीजोंका आन्तरिक आधार है, जो अस्तित्वमें पाई जाती हैं।

'आर्थिकसमीक्षा', १५-८-'५८]

**श्री. जवाहरलाल नेहरू**

# વિનોબા ભાવેનાં પુસ્તકો

**ઈશાવાસ્યવૃત્તિ** — અનુ૦ પાંડુરંગ દેશપાંડે

ગીતા, ઉપનિષદ તેમ જ સંત-સાહિત્યના ઊંડા અભ્યાસી શ્રી વિનોબાએ પ્રાચીન ભાષ્યકારોની પદ્ધતિ સાચવીને સળંગ ઉપનિષદનો અર્થ દૃષ્ટિ સમક્ષ રાખી, તે સમજાય એ રીતે આ વૃત્તિ લખી છે.

કિં. રૂ. ૦.૬૨ ન. પૈ. ટપાલરવાનગી ૦.૧૯ ન. પૈ.

**જીવનદૃષ્ટિ** — અનુ૦ પાંડુરંગ ગણેશ દેશપાંડે

જીવનદૃષ્ટિ વિષે આચાર્ય વિનોબાના સુંદર લેખોનો સંગ્રહ. આમાં એમણે ખાદી, ગ્રામઉદ્યોગ, ગ્રામસફાઈ, સામ્યવાદ, વગેરે વિવિધ વિષયોની મીમાંસા કરી છે.

કિં. રૂ. ૧.૨૫ ટપાલરવાનગી ૦.૪૨ ન. પૈ.

**મધુકર**

શ્રી વિનોબા ભાવેએ ગાંધીજીના તત્ત્વજ્ઞાન તથા રચનાત્મક કાર્યક્રમની ચર્ચા કરતા, મૂળ મરાઠીમાં લખેલા લેખો ને આપેલાં વ્યાખ્યાનોનો ગુજરાતી અનુવાદ.

કિં. રૂ. ૨.૦૦ ટપાલરવાનગી ૦.૮૧ ન. પૈ.

**સ્વરાજ્યશાસ્ત્ર** — અનુ૦ પાંડુરંગ દેશપાંડે

શ્રી વિનોબા ભાવેના મરાઠી પુસ્તકનો અનુવાદ. એમાં લેખકે ગાંધીજીની રાજકીય ફિલસૂફી શાસ્ત્રીય ઢબે રજૂ કરી છે.

કિં. રૂ. ૦.૫૦ ન. પૈ. ટપાલરવાનગી ૦.૧૯ ન. પૈ.

**ભૂદાનયજ્ઞ**

આ પુસ્તકમાં ભારતના આજના સૌથી વિકટ અને મોટા પ્રશ્નને શાંતિમય માર્ગે ઉકેલવા માટે યોજાયેલા ભૂદાનના અહિંસક આંદોલનની ભૂમિકા, તેનો આરંભ અને તેના ક્રમિક વિકાસનું સંપૂર્ણ ચિત્ર એ આંદોલનના પુરસ્કર્તાના શબ્દોમાં જ આપવામાં આવ્યું છે.

કિં. રૂ. ૧.૨૫ ટપાલરવાનગી ૦.૩૧ ન. પૈ.

**શ્રાદ્ધના તેર દિવસ**

ગાંધીજીના નિર્વાણ પછીના તેર દિવસો દરમ્યાન શ્રી વિનોબાએ પ્રાર્થનાસભા, શોકસભા અને અસ્થિવિસર્જન પ્રસંગે જુદે જુદે સ્થળે આપેલાં સત્તર ભાષણોનો આ સંગ્રહ છે. ગાંધીજીની જીવનદૃષ્ટિ સમજવામાં આ પુસ્તિકા એક નાનકડા ભાષ્યની ગરજ સારે એવી છે.

કિં. રૂ. ૦.૩૦ ન. પૈ. ટપાલરવાનગી ૦.૧૨ ન. પૈ.

**સ્થિતપ્રજ્ઞદર્શન**

આમાં વિનોબાએ ગીતાના સ્થિતપ્રજ્ઞ પુરુષનાં લક્ષણોનું વિગતે અવલોકન કરી, તેના આંતરબાહ્યનું દર્શન કરાવ્યું છે. ગીતાના હાર્દને સમજવાની ઇચ્છા રાખનારને આ પુસ્તક ખૂબ ઉપયોગી થઈ પડશે.

કિં. રૂ. ૧.૫૦ ટપાલરવાનગી ૦.૪૨ ન. પૈ.

---

નવજીવન કાર્યાલય, પોસ્ટ નવજીવન, અમદાવાદ–૧૪

રજિ. નં. બી. ४३४३

# कदम बढ़ा लो . . .

[ ५ मा आंतर-युनिवर्सिटी युवक-उत्सवमां दिल्ही युनिवर्सिटी तरफथी रजू थयेलुं समूहगीत ]

क़दम बढ़ा लो, क़दम बढ़ा लो।
नौजवानौ, ऐ तूफ़ानो, रुकना तुम क्या जानो!
तुम हो बिजली, तुम हो बादल,
झूम झूमके गा लो, झूम झूमके गा लो
क़दम बढ़ा लो . . . (ध्रुव)

बढ़ा जवानीका तूफ़ान
करने मानवका कल्यान
होगी हर मुश्किल आसान
सोते भाग जगा लो, क़दम०

अब तुम्हारे तेजका सूर्य जगमगायेगा,
शान्ति और प्यारकी रौशनी दिखायेगा,
तुमसे डरें ऐटमके बम,
तुम हो सत् शिव सुंदरम्। नौजवानो०

धर्म रंगके तमाम भेद भाव भूलकर
एकसाथ बढ़ चलो समानताकी राह पर
तुमसे डरें ऐटमके बम
तुम हो सत् शिव सुंदरम्। नौजवानो०

खेतां माहीं हरियाली छाई,
बादल घिर घिर आये हो
बादल घिर घिर आये,
जाने क्या सँदेसवा लाये
जिधर तुम्हारे पाँव उठें,
हर काम सफल हो जाये हो

काम सफल हो जाये,
मालिक नय्या पार लगाये
तुमसे डरें ऐटमके बम
तुम हो सत् शिव सुंदरम्। नौजवानो०

ऊँचे उँचे पर्वत तुमसे कहें
कि इरादे तुमरे अटल रहें
हम पहाडोंको भी पार करें
चाँद सितारोंसे झोलियां भरें
चंचल नदियां तुमसे कहें,
चाहे कुछ भी हो पग ना रुकें
राह नदियां ज्यूँ बनाती चलें
हम हटाते चलें अड़चनें
तुमसे डरें ऐटमके बम
तुम हो सत् शिव सुंदरम्। नौजवानो०

कहो तुम्हारी मेहनतें, क्या रंग लायेंगी,
रंग लायेंगी
घर घरमें खुशहालियां, सब चली आयेंगी,
चली आयेंगी
बातें तो बनाते हो
मुँहसे जो कहते हो, करके भी दिखाते हो
आफ़तके हैं परकाले
क़दमोंमें मंज़िल हैं, हम राही हैं मतवाले
तुमसे डरें ऐटमके बम
तुम हो सत् शिव सुंदरम्। नौजवानो०

મુદ્રક અને પ્રકાશક : જીવણજી ડાહ્યાભાઈ દેસાઈ, નવજીવન મુદ્રણાલય, અમદાવાદ-૧૪